यों तो श्रीमद्‌भागवत के भी आठवें स्कन्ध के एक्कीसवें अध्याय का सत्रहवाँ श्लोक पुष्पदन्त का नाम सुनाता है; पर वह पुष्पदन्त कोई दूसरा है; क्योंकि उसमें विष्णु के गणों में नामोल्लेख किया गया है, यथा—

'जयन्तः श्रुतदेवश्च, पुष्पदन्तोऽथ सात्वतः।'

यों ही मत्स्यपुराण अ० २५३ के वास्तुप्रकरण में भी बाह्यपूज्य बत्तीस देवों में पुष्पदन्त का नाम आया है, यथा—

'दौवारिकोऽथ सुग्रीवः पुष्पदन्तो जलाधिपः ॥ २६ ॥ इत्यादि ।

रहा अमरकोश के बतलाये हुए वायुकोण के दिग्गज का नाम भी तो पुष्पदन्त ही प्रसिद्ध है, जैसा कि, प्रथम-काण्ड, ३ य वर्ग का ४ श्लोक है—

"पुष्पदन्तः सार्वभौमः सुप्रतीकश्च दिग्गजः।"

यद्यपि इन पुष्पदन्तों से मुझे यहाँ कोई आवश्यकता नहीं है। पर—"नाम जानिपै तु हमहि न चीह्ना" के अनुसार चरितनायक के नामराशि होने के कारण यहाँ पर लिख देना अनुचित नहीं समझा जायगा।

अनेक टीकाकारों ने पुष्पदन्तजी के विषय में यह उपाख्यान भी लिखा है कि "कोई गन्धर्वराज बाहु नामक एक राजा की फुलवारी से अदृश्य रहकर प्रतिदिन उत्तमोत्तम फूल लेकर आकाशमार्ग से उड़ जाया करता था। (क्योंकि मनु भगवान् के आज्ञानुसार देवपूजन के निमित्त विना पूछे ही फूल तोड़ लेने से चोरी नहीं होती)।

अस्तु, जब राजा पूजा पर उन सुगन्धभरे बढ़ियाँ फूलों को नहीं पाता, तब मालियों पर बड़ा क्रुद्ध होता था। अन्ततोगत्वा बहुत पहरा-चौकी करने पर भी जब उन सबों को पुष्पापहारक का पता नहीं चला, तब किसी विज्ञ के बता देने पर उन लोगों ने बगीचे भर के सब मार्गों (रविशों) पर शिवजी का निर्माल्य फैला दिया। बस फिर क्या था, गन्धर्वराज ने तो इसका कुछ विचार किया ही नहीं। वे उद्यानों में घूम-घूम कर फूल लोढ़ने (चुनने) लगे, जिससे कि श्रीशंकर जी का चढ़ा हुआ फूल और बिल्वपत्र इत्यादि उनके पैर के नीचे पड़ता रहा। फिर जब फूल लेकर चलने को उद्यत हुए तब उसी शिवनिर्माल्य के पद-दलित करने के कारण उनकी अदृश्यतामयी खेचरी शक्ति जाती रही। तब तो मालियों ने विना प्रयास ही उन्हें पकड़ कर राजा के सम्मुख उपस्थित किया। राजा की आज्ञानुसार वे वन्दी किए गए। जब वे कारागार में जाने पर एकान्त में प्रणिधान से विचार करने लगे, तब अपने इस दुःख का कारण एकमात्र शिव-निर्माल्य के लंघन को ही पाया। तब उसी निर्माल्य-लंघन से अपराध से मुक्त होने की इच्छा से श्रीमहादेव स्वामी की महिमा (महिम्नस्तोत्र का) गान करने लगे, जिससे उनका समस्त कष्ट और दुःख दूर हो गया।"

मेरी समझ में तो पुष्पापहार-दोष के परिहारार्थ ही यह "वाक्यपुष्पोपहारः" निर्माण किया गया और इसकी संख्या बत्तीस ही रक्खी गई; क्योंकि मुख

में उतनी ही गिनती के दांत होते हैं। अथ च कण्ठ में पहनने की माला जिसे कण्ठमाला (अथवा कण्ठा भी) कहा जाता है, रुद्राक्ष इत्यादि के बत्तीस ही दाने की बनाई जाती है और यह स्तोत्र "श्रीपुष्पदन्तमुखपङ्कजनिर्गत" एवं "कण्ठस्थित" है। अतएव सम्भव है कि दन्त संख्यक वाक्यरूपी पुष्पों के उपहार समर्पण करने ही से गन्धर्व-राज ने पुष्पदन्त-नाम और श्रीमहादेव जी के "सकलगणवरिष्ठत्व" को प्राप्त किया हो। अच्छा, अब मैं इस चर्चा को विद्वान् लोगों के ही विचार पर निर्भर करके छोड़ देता हूँ; क्योंकि अनुमान लड़ाने वाले प्रतिभाशाली लोग स्वयं जितना विचार गड़ाने में समर्थ हो सकेंगे, भला वे बातें मेरी क्षुद्र बुद्धि में कैसे समा सकती हैं ?

अब दो एक बातें वररुचि के विषय में कह देना चाहता हूँ; क्योंकि वह पुष्पदन्त के अवतार माने जाते हैं और कथासरित्सागर के अनुसार यह बात भली-भाँति प्रमाणित भी हो चुकी है।

महाकवि कालिदासजी का बनाया हुआ "ज्योतिर्विदाभरण" नामक ग्रन्थ बहुत प्रचलित है, उसका यह श्लोक प्रायः बड़ा प्रसिद्ध है—

"धन्वन्तरिः क्षपणकामरसिंहशङ्कुवेतालभट्टघटखर्प्परकालिदासाः।
ख्यातो वराहमिहिरो नृपतेः सभायां रत्नानि वै वररुचिर्नव विक्रमस्य॥"

इस पद्य से यह स्पष्ट सूचित होता है कि महाराज विक्रमादित्य की सभा के नव रत्नों में वररुचि वर्तमान थे और एक जनश्रुति मैंने बहुत लड़कपन में अपने पूज्यपाद पिताजी के मुख से सुनी थी, उसे भी उद्धृत कर देना अनुकूल जान पड़ता है।

"एक बार कोई शिल्पकार (कारीगर) महाराज विक्रमादित्य के दरबार में दो पुतलियाँ बनाकर उपहार (नजर) ले आया। ये दोनों ही रूप-रंग और माप में एक समान थीं, देखने से उन दोनों में कुछ भी भेद नहीं प्रकट होता था। पर उस शिल्पी का कथन था कि एक का मूल्य (दाम) तो एक लाख रूपया है और दूसरी का मूल्य केवल दो कौड़ी है। इस पर दरबार भर में बड़ा कौतूहल मच गया। स्वयं महाराजने भी जब विस्मित होकर इस मूल्य-भेद का कारण पूछा, तब उसने यही उत्तर दिया कि आपके दरबार में बड़े-बड़े बुद्धिमान् एवं विद्वान् लोग वर्तमान हैं, उन्हीं लोगों से इस भेद को पूछिए, तब सब कारण आपसे आप ज्ञात हो जायगा। अस्तु, राजा की आज्ञानुसार सभी लोग तर्क करने लगे। पर कुछ भेद नहीं समझ में आया।

अन्ततोगत्वा बहुत दिन बीतने पर भी जब कोई कारण नहीं बता सका, तब एक दिन विक्रम ने खिजलाकर यह कठोर आज्ञा दे दी कि यदि एक मास के भीतर हमारे दरबारी पंडित लोग इसका यथार्थ उत्तर नहीं देंगे, तो उन सब लोगों को प्राणदण्ड दिया जायेगा। फिर क्या था, अवधि के दिन पूजने तक बिचारे पंडित

लोग राज्य छोड़ कर रात में भाग जाने का प्रबंध करने लगे। इसी समूह में वररुचि भी था। वह अपने साथियों को छोड़-छाड़कर अकेला ही जंगल की ओर निकल भागा, पर कुछ ही दूर जाने पर रात्रि के अन्धकार और हिंसक वन्य-पशुओं के भय से आगे नहीं बढ़ सका। उसने विचारा कि किसी वृक्ष पर चढ़कर बैठे-बैठे रात काटनी चाहिए। सबेरा होने पर किसी ओर का मार्ग धर लेंगे। अस्तु, वैसा ही किया भी। एक वड़े भारी वरगद के पेड़ पर चढ़ कर वह बैठ गया। दैवात् उसी वृक्ष के नीचे एक श्रृगाल की माँद थी, उसकी सियारिन गर्भवती थी। सो वे दोनों श्रृगाल (दम्पती) आपस में वात-चीत करने लगे। सियारिन ने अपने स्वामी से मनुष्य का मांस खिलाने के लिये अनुरोध किया। इस पर सियार ने कहा कि कल ही तुझे मनुष्य क्या ब्राह्मणपंडितों का पवित्र मांस यथेष्टरूप से भर पेट खिला दूँगा। अपने पति की ऐसी टटकतोड़ दृढ़ प्रतिज्ञा सुनकर सियारिन वड़ी प्रसन्न हुई और पूछने लगी कि कैसे तुम ऐसा उत्तम मांस मुझे चखा सकोगे? श्रृगाल ने राज दरबार का समस्त वृत्तान्त सविस्तर कह सुनाया। तब उसकी स्त्री ने वड़े आग्रह के साथ उन पुतलियों के मूल्य-भेद का कारण पूछा। पहिले तो सियार ने कहने में इधर-उधर किया। पर उसके हठ करने पर यों कहने लगा कि उन दोनों में केवल इतना ही अंतर है कि एक पुतली के कान में यदि कोई वस्तु डाली जाय तो वह उसके पेट ही में पड़ी रहेगी और दूसरी के कान में डाली हुई वस्तु तुरत ही उसके मुख के मार्ग से वाहर निकल पड़ेगी। (अभिप्राय यह कि जिस किसी के पेट में वातें ठहर सकती हैं, वह तो लाख रुपये का मनुष्य है, और जो कोई सुनने के साथ ही बकरने लगता है, वह दो कौड़ी का है)। निदान, इतना सुनते ही वररुचि अपने हर्ष का वेग नहीं सँभाल सका। प्रसन्नता से ठठाकर हँसने लगा और तुरत पेड़ पर से कूद कर नीचे आ खड़ा हुआ। यह देखकर सियार ने कहा—

दिवा विचार्यं वक्तव्यं रात्रौ नैव च नैव च।
पर्य्यंटन्ति सदा धूर्ता वटे वररुचिर्यथा॥

अर्थात्—यदि कोई गुप्त बात कहनी हो तो विचारपूर्वक दिन ही में कहनी चाहिए, रात में कहना कदापि उचित नहीं है। क्योंकि धूर्त लोग बराबर घूमा करते हैं, जैसे बरगद पर वररुचि ढुका था (छिपा हुआ) बैठा था।

अब क्या था, प्रातःकाल दरबार में पहुँचकर वररुचि ने उसकी परीक्षा कर दिखलाई, जिससे सभी पंडितों के प्राण बच गए और राजा ने उस शिल्पकार एवं वररुचि को बहुत कुछ पुरस्कार और पारितोषिक देकर सन्तुष्ट किया।"

इस शिक्षामय कहानी से चाहे और कुछ प्रमाण न मिले, पर वररुचि का महाराज विक्रम के काल में वर्तमान रहना और पशु-पक्षियों की भाषा का अभिज्ञ होना स्पष्ट रीति से ज्ञात हो जाता है। आजकल नवीन शैलीवालों को तो यह कथा

गप्प ही जान पड़ेगी, पर विचार करने पर प्राचीन विद्वानों की पशु-इत्यादि की भाषा समझ लेने की निपुणता प्रसिद्ध थी। यदि ऐसा न होता तो शकुनशास्त्र के अनेक ग्रन्थ, जिनमें प्राय: पशु-पक्षियों के ही शब्द, किंवा चेष्टा इत्यादि से हिताहित का विचार किया जाता है, कैसे निर्माण किये जाते ? और उनकी बहुतेरी बातें कैसे आज तक यथार्थरूप से मिल जाया करती हैं ?

पाठक महोदयगण ! यह सब तो पुरानी गप्पें अथवा कथाएँ आप लोगों से निवेदन कर दी गईं। अब कतिपय अर्वाचीन विद्वानों की भी सम्मतियाँ उद्धृत करना आवश्यक है; क्योंकि इसी महिम्न में कहा है—

"पदे त्वर्वाचीने न पतति मनः कस्य न वचः"

श्रीकाशीपुरी के प्रतिष्ठित अस्तमित बाबू हरिश्चन्द्रजी ने अपने 'चरितावली' नामक ग्रन्थ में 'महिम्न और पुष्पदन्ताचार्य्य' शीर्षक देकर इस प्रकार से उल्लेख किया है (भारतेन्दु हरिश्चन्द्र के विचार)—

'यह स्तोत्र अब ऐसा प्रसिद्ध है कि आर्ष की भाँति माना जाता है, वरञ्च पुराणों में भी कहीं-कहीं इसका माहात्म्य मिलता है। एक प्रसंग है कि जब पुष्पदन्त ने 'महिम्न' बना कर शिवजी को सुनाया तब शिवजी बड़े प्रसन्न हुए, इससे पुष्पदन्त को गर्व हुआ कि मैंने ऐसी अच्छी कविता की, जिससे शिवजी प्रसन्न हो गए। यह बात शिवजी ने जानी और अपने भृङ्गीगण से कहा कि मुँह तो खोलो। जब भृङ्गी ने मुँह खोला तो पुष्पदन्त ने देखा कि महिम्न के बत्तीसों श्लोक भृङ्गी के बत्तीसों दाँत में लिखे हैं। इससे यह बात शिवजी ने प्रकट की कि ये श्लोक तुमने नहीं बनाए; वरञ्च ये तो हमारी अनादि स्तुति के श्लोक हैं। यह बात प्रसिद्ध है कि पुष्पदन्त जब शाप से ब्राह्मण हुआ था, तब यह स्तोत्र बनाया है और ऐसी ही अनेक आख्यायिकाएँ हैं। अब वह पुष्पदन्त कौन है और कब वह ब्राह्मण हुआ ? इसका विचार करते हैं।'

इसके अनन्तर इस लेख में भी कथासरित्सागर की पूर्वोक्त कथा संक्षिप्तरूप से लिखकर बाबू हरिश्चन्द्र ने फिर इस प्रकार से अपना विचार प्रकट किया है—

'इस कथा के व्याख्यान से यह स्पष्ट होता है कि यह वर्णन नन्द के राज्य के समय का है और उस समय के देवता शिव और स्कन्द थे और व्याकरण का बड़ा प्रचार था। कातन्त्र, कालाप, ऐन्द्र, पाणिनीय इत्यादि मत में परस्पर बड़ा विरोध था। संस्कृत, प्राकृत, पैशाची और देशभाषा बहुत प्रसिद्ध थी; परन्तु पाँच और भाषाएँ भी प्रचलित थीं। पाटलिपुत्र नया बसा था। प्रतिष्ठानपुर और अयोध्या में भी, बहुत बसतियाँ थीं। उनमें धूर्तता फैल गई थी और हिन्दुस्तान में पश्चिम देश बहुत मिला हुआ था इत्यादि।'

'इस बृहत्कथा में ऐसे ही गुणाढ्य कवि के भी तीनों जन्म लिखे हैं और उसका बृहत्कथा का पैशाची भाषा में निर्माण करना, उसमें छः लाख ग्रंथ (श्लोक ?)

जला देना और एक लाख ग्रंथ नरवाहनदत्त के चरित का राजा शातवाहन को देना इत्यादि सविस्तार वर्णित है।

'अब यह बृहत्कथा कब बनी है और किसने बनायी, इसके विचार में चित्त बहुत दोलायित होता है; क्योंकि इसका काल ठीक निर्णीत नहीं होता। नन्द के समय की (कृति) भी नहीं मान सकते, क्योंकि इसी बृहत्कथा में विक्रमादित्य, उदयन ऐसे प्राचीन-नवीन अनेक राजाओं का वर्णन है। परन्तु इतना कह सकते हैं कि इसका मूल प्राचीनकाल से पड़ा है और उसको अनेक काल में अनेक कवि बढ़ाते गये हैं; क्योंकि 'कात्यायनाद्यैः कृतिः, तत्पुष्पदन्तादिभिः' इत्यादि पदों में आदि शब्द मिलता है। अनेक प्राचीन सुनी हुई कथाओं को किसी ने एकत्र करके आदर के हेतु यदि उसमें पुष्पदन्त का नाम रख दिया हो, तो भी आश्चर्य नहीं; क्योंकि कात्यायन वररुचि का होना ख्रीस्ताब्दीय के १२० वर्ष पूर्व लोग अनुमान करते और विक्रम का काल पण्डितों ने ५०० ख्रीस्ताब्द के लगभग निश्चय किया है और ऐसा मानने से प्रोफेसर गोल्डस्टुकर इत्यादि इतिहासवेत्ताओं का दो वररुचि मानने वाला मत भी स्पष्ट खण्डित होता है; क्योंकि बृहत्कथा में जब विक्रम का चरित्र है, तब उसी विक्रमादित्य वाले वररुचि का नाम कात्यायन सम्भव है।

'परन्तु हमारा कथन यह है कि संस्कृत-बृहत्कथा गुणाढ्य की बनाई हुई नहीं है; क्योंकि उसमें स्पष्ट लिखा है कि गुणाढ्य ने संस्कृत बोलना छोड़ दिया था, इससे पिशाचभाषा में बृहत्कथा बनायी। अब इस दशा में सम्भव है कि किसी ने यह बृहत्कथा बनाकर वररुचि-गुणाढ्य-पुष्पदन्त इत्यादि का नाम आदर और प्रमाण पाने के हेतु रख दिया हो।

'अब जो बृहत्कथा मिलती है वह तीस हजार श्लोक में रामदेव भट्ट के पुत्र सोमदेवभट्ट की बनाई है। काश्मीर के राजा संग्रामदेव के पुत्र अनन्तदेव की रानी सूर्यवती के चित्तविनोद के हेतु सोमदेव ने उसे बनाया है और इसी अनन्तदेव के पुत्र कमलदेव हुए और कमलदेव के पुत्र श्रीहर्षदेव हुए।

'कश्मीर के इन राजाओं के नाम चित्त को और भी संशय में डालते हैं; क्योंकि रत्नावली वाला श्रीहर्ष कालिदास के पहले था है। कालिदास ने मालविकाग्निमित्र में धावक कवि का नाम प्राचीन कवियों में लिखा है। अब इस दशा में विरोध का परिहार यों हो सकता है कि जिस विक्रम का चरित्र बृहत्कथा में है, वह नवरत्न वाला विक्रम नहीं; किन्तु कोई प्राचीन विक्रम है। और यह बृहत्कथा धावक के थोड़े ही काल पहले कश्मीर में सोमदेव ने बनाई है। इसमें नन्द और विक्रम की भाँति भोज, कालिदास इत्यादि का नाम नहीं है। नवरत्न वाला वररुचि दूसरा था; क्योंकि उस काल में राजा और कवियों के वही नाम बारम्बार होते थे। इससे बृहत्कथा विक्रम संवत् और खिस्त सन् के पूर्व बनी है और गुणाढ्य तथा वररुचि कुछ इससे भी पहले के हैं।

'परन्तु वृहत्कथा के किसी लेख का हम प्रमाण नहीं करते; क्योंकि यह बड़ा असंगत ग्रन्थ है। जैसा अनन्त पण्डित की बनाई मुद्राराक्षस की पूर्व पीठिका में नन्द का नाम सुधन्वा लिखा है और इसमें योगनन्द है। उसमें जो वररुचि के मन्त्री होने का प्रसंग है, वह इस पीठिका में कहीं मिलता ही नहीं। पाणिनि, वर्ष, कात्यायन, व्याडि, इन्द्रदत्त और अनेक व्याकरण के आचार्य्य बृहत्कथा के मत से एक काल के थे, पर बुद्धिमानों ने इन सबके काव्य (काल) में बड़ा भेद ठहराया है। इससे इतिहास के विषय में वृहत्कथा अप्रमाणिक है।

'वृहत्कथा का वर्णन और गुणाढ्य इत्यादि कवियों का वर्णन आर्य्यासप्तशती बनाने वाले गोवर्द्धन कवि ने किया है और गोवर्द्धन कवि का काव्य जयदेवजी के काल से निश्चित होगा। बंगाली लेखकों ने जयदेवजी का समय पन्द्रहवाँ शतक ठहराया है; पर इस निर्णय में वे भ्रान्त हुए हैं; क्योंकि जयदेवजी का काल एक सहस्र वर्ष के पूर्व है और इसमें प्रमाण के हेतु पृथ्वीराज रासो में चन्दकवि का, जयदेवजी का और गीतगोविन्द वर्णन ही प्रमाण है। जयदेवजी ने गोवर्द्धन कवि का वर्णन वर्तमान क्रिया से किया है, इससे अनुमान होता है कि उस काल में गोवर्द्धन कवि थे। **बंगाली लोगों में कोई बारहवें शतक में लक्ष्मणसेन के काल में जयदेवजी को मानते हैं** और उसके समकालीन गोवर्धन इत्यादि **कवियों को लक्ष्मणसेन को सभा का पञ्चरत्न** मानते हैं। यह बात भी असम्भव है; क्योंकि पृथ्वीराज ग्यारहवें शतक में था और चन्द भी तभी था। निस्सन्देह जयदेव चन्द से सैकड़ों वर्ष पहले हुए हैं; क्योंकि चन्द ने प्राचीन कवियों की गणना में बड़ी भक्ति से जयदेवजी का वर्णन किया है। हाँ, यदि लक्ष्मणसेन को पृथ्वीराज के पहले माना जाय तो जयदेव उसकी सभा के पण्डित हो सकते हैं, नहीं तो समझ लीजिए कि आदर के हेतु इन कवियों का नाम लक्ष्मणसेन ने अपनी सभा में रक्खा है। इससे चल सखि कुञ्ज की भाषा और अंगरेजी इतिहास वेत्ताओं का मत लेकर बगालियों ने जयदेवजी का जो काल निर्णय किया है, वह अप्रामाणिक है, यह निश्चय हुआ और वृहत्कथा उस काल के भी पहले बनी है, यह सिद्धान्तित हुआ'[1]।''

अच्छा, अब काशी के भूतपूर्व राजा शिवप्रसाद सितारेहिन्द अपने 'इतिहासतिमिरनाशक' के तीसरे खण्ड में यों लिखते हैं—

---

१. यह अत्यन्त लम्बा उद्धरण है। तत्कालीन दृष्टि और किवदन्तियों के आधार पर लिखित है और बहुत-सी नयी ऐतिहासिक सोमदेव की सामग्री 'बृहत्कथा' और गुणाढ्य की 'बड्ढकहा' के प्रसंग में चर्चित हैं। विवाद भी बहुत है। आधुनिक दृष्टि से उपलब्ध ऐतिहासिक प्रमाणों के आधार पर उनके समय-निर्धारण का प्रयास हुआ है। इस सन्दर्भ में दिलचस्पी रखने वाले विभिन्न ग्रन्थों को देखें। —वर्तमान सम्पादक

'समय के उलटफेर में हमारे पण्डित लोग जो कुछ अपनी पंडिताई दिखलाते हैं, लिखने योग्य नहीं है, इसी एक बात से सोच लो कि जिस पंडित से पाणिनि वैयाकरण का जमाना पूछोगे, पूछते ही कहेगा कि सत्ययुग में हुआ था, लाखों बरस बीते, परन्तु इससे इनकार न करेगा कि कात्यायन की पतञ्जलि ने टीका लिखी और पतञ्जलि की व्यास ने। अब हेमचन्द्र अपने जोश में कात्यायन का नाम वररुचि बतलाता है और कश्मीर का सोमदेव भट्ट अपने कथासरित्सागर में लिखता है कि कात्यायन वररुचि कौशाम्बी में, जो अब प्रयाग के पास यमुना के किनारे कोसम गाँव कहलाता है, पैदा हुआ। पाणिनि से व्याकरण में शास्त्रार्थ किया और राजा नन्द का मंत्री हुआ। मुद्राराक्षस इत्यादि बहुत से ग्रंथों से साबित है कि नन्द के बाद ही चन्द्रगुप्त राज्यसिंहासन पर बैठा और चन्द्रगुप्त का जमाना ऐसा निश्चय ठहर गया है कि जैसा पलासी की लड़ाई अथवा नादिरशाही अथवा पृथ्वीराज और विक्रम का, तो कहो कि हम पाणिनि का जमाना अब अढ़ाई हजार बरस से इधर माने या लाखों बरस से उधर ? पतञ्जलि चन्द्रगुप्त के पीछे हुआ, इसमें किसी तरह का संदेह नहीं, क्योंकि उसने अपने भाष्य में 'सभाराजामनुष्यपूर्वा' इस सूत्र पर 'चन्द्रगुप्तसभम्' ऐसा उदाहरण दिया है।'

ये दोनों लेखक हिन्दी के सुलेखकों में लब्ध प्रतिष्ठ हैं और इन लोगों ने जो कुछ लिखा है, अविकल उद्धृत कर दिया गया। अब कतिपय अंग्रेजीभाषा के विद्वानों ने भी अपने-अपने ग्रन्थों में इस विषय पर लेखनी चलाई है, अतएव उसे भी यहाँ पर प्रकट कर देना आवश्यक जान पड़ता है—

'डाक्टर राजेन्द्रलाल मित्र एल्० एल्० डी० अपने 'इण्डोआर्यन्' नं० १, पृष्ठ १९ पर लिखते हैं कि डाक्टर गोल्डस्टुकर के कथनानुसार पाणिनी का व्याकरण ईसवी सन् के पूर्व नवों और ग्यारहवीं शताब्दी के भीतर लिखा गया। पर प्रोफेसर मैक्समूलर उसे घटाकर ईसा के पूर्व छठवीं शताब्दी बताते हैं।'

इसी प्रकार से ऋग्वेद के अनुवादक और वंगविजेता इत्यादि उपन्यासों के सुलेखक एवं इसी वर्ष के ३० नवम्बर के स्वर्गयात्री 'सर रमेशचन्द्रदत्त' अपने 'भारत इतिहास' में लिखते हैं कि पाणिनि व्याकरण ईसामसीह के पहिले कम से कम आठ सौ वर्ष पूर्व बना था।'

अब हमारे विचारशील पाठकगण स्वयं इन प्राचीन एवं नवीन विद्वानों के लेख से अपने चित्त का कुतूहल मिटा लें; क्योंकि पाणिनि और कात्यायन अर्थात् वररुचि दोनों ही एक ही गुरु के शिष्य प्रमाणित हो चुके हैं। पाणिनि के सूत्रों की न्यूनता दूर करने के कारण कात्यायन का वार्त्तिक अष्टाध्यायी सूत्र-पाठ के पीछे का बना हुआ जान पड़ता है। यही सही, पर कात्यायन वररुचि का ही नाम है, इस

मत पर एक बात और भी कह देनी है कि कोई प्राचीन ऋषि भी कात्यायन हो चुके हैं; क्योंकि 'मेदिनीकोश में' यह बात स्पष्ट हो गई है।

यथा—

'कात्यायनो वररुचौ विशेषे च मुनेः पुमान्।
काषायवस्त्रविधवादुर्द्धंजरत्युमयोः स्त्रियाम् ॥'

अर्थात् पुल्लिङ्ग कात्यायन शब्द वररुचि में और मुनि विशेष के लिए भी कहा जाता है, एवं कषाय रंग का वस्त्र धारण करने वाली अधेड़ विधवा स्त्री और पार्वतीजी के विषय में स्त्रीलिंग अर्थात् कात्यायनी होता है। इससे स्पष्ट है कि वररुचि से भी पहिले कात्यायन ऋषि अवश्य ही हो चुके हैं, नहीं तो 'याज्ञवल्क्यस्मृति' में कात्यायन का नाम धर्मशास्त्रकारों में कैसे गिनाया जाता ? जैसा कि प्रथम अध्याय में ही लिखा है—

मन्वत्रिविष्णुहारीतयाज्ञवल्क्योशनोऽङ्गिराः।
यमापस्तम्बसंवर्त्ताः कात्यायनबृहस्पती ॥ ४ ॥
पराशरव्यासशङ्खलिखिता दक्षगौतमौ।
शातातपो वशिष्ठश्च धर्म्मशास्त्रप्रयोजकाः ॥ ५ ॥

स्वयं पाणिनि ने भी अपने सूत्रपाठ में 'सर्वत्र लोहितादिकतन्तेभ्यः' (अष्टा० ४।१।१८) इस सूत्र से ष्फ—प्रत्यय करके कात्यायन और कात्यायनी शब्दों की रूप सिद्धि की है। तो अब यह कैसे कहा जा सकता है कि पाणिनि के पूर्व में कोई कात्यायन नहीं था। यदि था तो उस प्राचीन कात्यायन और वररुचि कात्यायन के समम में कितना अन्तर हो सकता है, इसे आप ही लोग सोच विचार लें। मैं कुछ भी नहीं कह सकता। क्योंकि मैंने तो सिद्धान्तकौमुदी में "श्रीगणेशाय नमः" के अनंतर ही "मुनित्रयं नमस्कृत्य" पढ़ा था और तभी से कात्यायन का नाम कर्णगोचर कर लिया था, पर अब देखता हूँ तो एक ही कात्यायन से कार्य नहीं चलता, कोई प्राचीन भी कात्यायन जान पड़ते हैं[1]। कहिए अब क्या निर्णय किया जाय ? क्योंकि जो कुछ प्रमाण मिल सके, मैंने वे सब आप लोगों के सम्मुख उपस्थित कर दिये। अतः जो कुछ उचित हो, निर्णय कर लीजिए। मेरी मंदमति इतना पवारा देख-सुन कर भी पुष्पदन्त के समय को कुछ भी ठीक नहीं कर सकी; क्योंकि एक ही नाम के राजा, ऋषि और कवियों की ढेर पड़ी है। फिर पूर्वकाल में योगादिक क्रियाओं के अभ्यास

---

१. वाजसनेयिसंहिता माध्यन्दिनीशाखा और काण्वसंहिता—इन दोनों का एक ही श्रौतसूत्र है—कात्यायनश्रौतसूत्र। इसमें काण्वसंहिता के यजुर्मन्त्रों से अधिक प्रभावित है। किसी-किसी परम्परा के अनुसार 'कात्यायन' का एक गृह्यसूत्र मी है। 'स्मृतिचन्द्रिका' के एक उल्लेखानुसार 'पारस्करगृह्यसूत्र' को ही कात्यायन गृह्यसूत्र कहते हैं। इस श्रौतसूत्र के निर्माता 'कात्यायन' को आधुनिक इतिहासज्ञ ईसा से ३–४ शताब्दी पूर्व और पाणिनि-परवर्ती मानते हैं। —सम्पादक

रखने के कारण प्रायः उच्च कोटि के लोग दीर्घजीवी भी होते थे। यद्यपि गीता में भगवान् ने स्वयं यह बात कही है कि—

स कालेनेह महता योगो नष्टः परन्तप ! ॥
स एवायं मया तेऽद्य योगः प्रोक्तः पुरातनः।
भक्तोऽसि मे सखा चेति रहस्यं ह्येतदुत्तमम् ॥ (गीता–४।२-३)

वह योग बहुत दिनों से नष्ट हो गया है, हे परंतप ! आज वही पुराना योग मैंने तुमसे कह दिया; क्योंकि तुम मेरे भक्त और मित्र हो और यह बड़ा ही गुप्त विषय है। इस वाक्य से यह स्पष्ट है कि योग की क्रियाएँ उस समय भी नष्टप्राय थीं; परन्तु यह भारतवर्ष जब से विधर्मी शासकों के हस्तगत हुआ, तब से योग की क्रियाएँ और देवमूर्त्तियों की शक्तियाँ एक साथ ही जाती रहीं। जो हो, प्राचीन ऋषि-मुनियों का बहुत काल तक वर्तमान रहना कोई आश्चर्य की बात नहीं है। यदि ऐसा नहीं होता तो रघुवंशियों की सैकड़ों पीढ़ी की पुरोहिती भगवान् वशिष्ठजी कैसे कर सकते ? योगी होने से ही जब राजर्षि भर्तृहरि आजतक जीवित माने जाते हैं, तब मैं इन प्राचीन माहात्माओं की महिमा का कैसे अनुमान कर सकता हूँ ? उन लोगों के जन्म और मृत्यु की तिथि कहाँ से बतला सकता हूँ ? क्यों कर उनके ग्रंथ-निर्माण का समय स्थिर कर सकता हूँ ? इन सब बातों को भली-भाँति विचार कर आप लोग जो कुछ करें, उसी को मैं भी मान लेने के लिये प्रस्तुत हूँ। इसका कारण यह है कि क्या पुष्पदन्त, क्या वररुचि, क्या कात्यायन, क्या पतञ्जलि, ये सभी लोग एक नहीं, वरन् अनेक हैं एवं सभी लोग योगी और परम-दीर्घायु हुए हैं। ऐसी दशा में मनमाना अनुमान करके दो-तीन सहस्र वर्ष कह देने से काम निकाल लेना केवल कपोलकल्पना नहीं तो और क्या है ? हाँ, वररुचि के लिये यह समय कह दिया जाये तो कोई अनुचित नहीं हो सकता। पर पुष्पदन्त का समय उक्त प्रमाणों से नहीं सिद्ध हो सकता। अतएव अब इस विषय पर विशेष वाग्-वितण्डा करना सर्वथा व्यर्थ ही ज्ञात होता है, तो फिर "सबसे भला चुप"।

किमधिकमधिकज्ञेषु—

निवेदक
महिम्नस्तोत्र-प्रेमियों का
किंकर,
त्रिपाठिनारायणपतिशर्मा
अर्वाचीन टीकाकार

श्रीकाशीधाम
वि० सं० १९६६
महाशिवरात्रि

# विषयानुक्रमणी



** *

# शब्दसंक्षेपविवरणम्

## ( ABBREVIATIONS )

| | |
|---|---|
| अ० को० = | अमरकोशः |
| अष्टा० = | अष्टाध्यायी |
| उज्ज्व० = | उज्ज्वलनीलमणिः |
| उणा० सू०= | उणादिसूत्रम् |
| ऋ० सं० = | ऋग्वेदसंहिता |
| क० उ० = | कठोपनिषद् |
| कू० पु० = | कूर्मपुराणम् |
| कु० सं० = | कुमारसम्भवम् |
| ग० पु० = | गरुडपुराणम् |
| गीता = | श्रीमद्भगवद्गीता |
| छा० उ० = | छान्दोग्योपनिषद् |
| जै० सू० = | जैमिनीयसूत्रम् |
| तै० उ० = | तैत्तिरीयोपनिषद् |
| निरु० = | निरुक्तम् |
| नै० च० = | नैषधीयचरितम् |
| बृ० उ० = | बृहदारण्यकोपनिषद् |
| भाग० = | श्रीमद्भागवतम् |
| मनु० = | मनुस्मृतिः |
| मु० उ० = | मुण्डकोपनिषद् |
| यो० सू० = | योगसूत्रम् |
| र० वं० = | रघुवंशचरितम् |
| रुद्राष्टा० = | रुद्राष्टाध्यायी |
| वि० पु० = | विष्णुपुराणम् |
| वे० सू० = | वेदान्तसूत्रम् |
| शि० पु० = | शिवपुराणम् |
| श्वे० उ० = | श्वेताश्वतरोपनिषद् |
| स्क० पु० = | स्कन्दपुराणम् |

• • •

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

श्रीपुष्पदन्तविरचितं

# शिवमहिम्नस्तोत्रम्

महिम्नः पारं ते परमविदुषो यद्यसदृशी
स्तुतिर्ब्रह्मादीनामपि तदवसन्नास्त्वयि गिरः ।
अथावाच्यः सर्वः स्वमतिपरिणामावधि गृण-
न्ममाप्येष स्तोत्रे हर निरपवादः परिकरः ॥१॥

अतीतः पन्थानं तव च महिमा वाङ्मनसयो-
रतद्व्यावृत्त्या यं चकितमभिधत्ते श्रुतिरपि ।
स कस्य स्तोतव्यः कतिविधगुणः कस्य विषयः
पदे त्वर्वाचीने पतति न मनः कस्य न वचः ॥२॥

मधुस्फीता वाचः परमममृतं निर्मितवत-
स्तव ब्रह्मन् किं वागपि सुरगुरोर्विस्मयपदम् ।
मम त्वेतां वाणीं गुणकथनपुण्येन भवतः
पुनामीत्यर्थेऽस्मिन्पुरमथन बुद्धिर्व्यवसिता ॥३॥

तवैश्वर्यं यत्तज्जगदुदयरक्षाप्रलयकृ-
त्त्रयीवस्तु व्यस्तं तिसृषु गुणभिन्नासु तनुषु ।
अभव्यानामस्मिन्वरद रमणीयामरमणीं
विहन्तुं व्याक्रोशीं विदधत इहैके जडधियः ॥४॥

किमीहः किंकायः स खलु किमुपायस्त्रिभुवनं
किमाधारो धाता सृजति किमुपादान इति च ।
अतर्क्यैश्वर्ये त्वय्यनवसरदुःस्थो हतधियः
कुतर्कोऽयं कांश्चिन्मुखरयति मोहाय जगतः ॥५॥

अजन्मानो लोकाः किमवयववन्तोऽपि जगता-
मधिष्ठातारं किं भवविधिरनादृत्य भवति ।
अनीशो वा कुर्याद्भुवनजनने कः परिकरो
यतो मन्दास्त्वां प्रत्यमरवर संशेरत इमे ॥६॥

त्रयी सांख्यं योगः पशुपतिमतं वैष्णवमिति
प्रभिन्ने प्रस्थाने परमिदमदः पथ्यमिति च ।
रुचीनां वैचित्र्यादृजुकुटिलनानापथजुषां
नृणामेको गम्यस्त्वमसि पयसामर्णव इव ॥७॥

महोक्षः खट्वाङ्गं परशुरजिनं भस्म फणिनः
कपालं चेतीयत्तव वरद तन्त्रोपकरणम् ।
सुरास्तां तामृद्धिं विदधति भवद्भ्रूप्रणिहितां
न हि स्वात्मारामं विषयमृगतृष्णा भ्रमयति ॥८॥

ध्रुवं कश्चित्सर्वं सकलमपरस्त्वध्रुवमिदं
परो ध्रौव्याध्रौव्ये जगति गदति व्यस्तविषये ।
समस्तेऽप्येतस्मिन्पुरमथन तैर्विस्मित इव
स्तुवञ्जिह्रेमि त्वां न खलु ननु धृष्टा मुखरता ॥९॥

तवैश्वर्यं यत्नाद्यदुपरि विरिञ्चिर्हरिरधः
परिच्छेत्तुं यातावनलमनलस्कन्धवपुषः ।
ततो भक्तिश्रद्धाभरगुरुगृणद्भ्यां गिरिश य-
त्स्वयं तस्थे ताभ्यां तव किमनुवृत्तिर्न फलति ॥१०॥

अयत्नादापाद्य त्रिभुवनमवैरव्यतिकरं
दशास्यो यद्बाहूनभृत रणकण्डूपरवशान् ।
शिरःपद्मश्रेणीरचितचरणाम्भोरुहबलेः
स्थिरायास्त्वद्भक्तेस्त्रिपुरहर विस्फूर्जितमिदम् ॥११॥

अमुष्य त्वत्सेवासमधिगतसारं भुजवनं
बलात्कैलाशेऽपि त्वदधिवसतौ विक्रमयतः ।
अलभ्या पातालेऽप्यलसचलिताङ्गुष्ठशिरसि
प्रतिष्ठा त्वय्यासीद्ध्रुवमुपचितो मुह्यति खलः ॥१२॥

यदृद्धिं सुत्राम्णो वरद परमोच्चैरपि सती-
मधश्चक्रे बाणः परिजनविधेयत्रिभुवनः ।
न तच्चित्रं तस्मिन्वरिवसितरि त्वच्चरणयो-
र्न कस्या उन्नत्यै भवति शिरसस्त्वय्यवनतिः ॥१३॥

अकाण्डब्रह्माण्डक्षयचकितदेवासुरकृपा-
विधेयस्यासीद्यस्त्रिनयन विषं संहृतवतः ।
स कल्माषः कण्ठे तव न कुरुते न श्रियमहो
विकारोऽपि श्लाघ्यो भुवनभयभङ्गव्यसनिनः ॥१४॥

असिद्धार्था नैव क्वचिदपि सदेवासुरनरे
निवर्तन्ते नित्यं जगति जयिनो यस्य विशिखाः ।
स पश्यन्नीश त्वामितरसुरसाधारणमभू-
त्स्मरः स्मर्तव्यात्मा न हि वशिषु पथ्यः परिभवः ॥१५॥

महीपादाघाताद्व्रजति सहसा संशयपदं
पदं विष्णोर्भ्राम्यद्भुजपरिघरुग्णग्रहगणम् ।
मुहुर्द्यौर्दौस्थ्यं यात्यनिभृतजटाताडिततटा
जगद्रक्षायै त्वं नटसि ननु वामैव विभुता ॥१६॥

वियद्व्यापी तारागणगुणितफेनोद्गमरुचिः
प्रवाहो वारां यः पृषतलघुदृष्टः शिरसि ते ।
जगद्द्वीपाकारं जलधिवलयं तेन कृतमि-
त्यनेनैवोन्नेयं धृतमहिम दिव्यं तव वपुः ॥१७॥

रथः क्षोणी यन्ता शतधृतिरगेन्द्रो धनुरथो
रथाङ्गे चन्द्राकौं रथचरणपाणिः शर इति ।
दिधक्षोस्ते कोऽयं त्रिपुरतृणमाडम्बरविधि-
र्विधेयैः क्रीडन्त्यो न खलु परतन्त्राः प्रभुधियः ॥१८॥

हरिस्ते साहस्रं कमलबलिमाधाय पदयो-
र्यदेकोने तस्मिन्निजमुदहरन्नेत्रकमलम् ।
गतो भक्त्युद्रेकः परिणतिमसौ चक्रवपुषा
त्रयाणां रक्षायै त्रिपुरहर जागर्ति जगताम् ॥१९॥

क्रतौ सुप्ते जाग्रत्त्वमसि फलयोगे क्रतुमतां
क्व कर्म प्रध्वस्तं फलति पुरुषाराधनमृते ।
अतस्त्वां संप्रेक्ष्य क्रतुषु फलदानप्रतिभुवं
श्रुतौ श्रद्धां बद्ध्वा दृढपरिकरः कर्मसु जनः ॥२०॥

क्रियादक्षो दक्षः क्रतुपतिरधीशस्तनुभृता-
मृषीणामार्त्विज्यं शरणद सदस्याः सुरगणाः ।
क्रतुभ्रंशस्त्वत्तः क्रतुषु फलदानव्यसनिनो
ध्रुवं कर्तुः श्रद्धाविधुरमभिचाराय हि मखाः ॥२१॥

प्रजानाथं नाथ प्रसभमभिकं स्वां दुहितरं
गतं रोहिद्भूतां रिरमयिषुमृश्यस्य वपुषा ।
धनुष्पाणेर्यातं दिवमपि सपत्राकृतममुं
त्रसन्तं तेऽद्यापि त्यजति न मृगव्याधरभसः ॥२२॥

स्वलावण्याशंसाधृतधनुषमह्नाय तृणव-
त्पुरः प्लुष्टं दृष्ट्वा पुरमथन पुष्पायुधमपि ।
यदि स्त्रैणं देवी यमनिरत देहार्धघटना-
दवैति त्वामद्धा बत वरद मुग्धा युवतयः ॥२३॥

श्मशानेष्वाक्रीडा स्मरहर पिशाचाः सहचरा-
श्चिताभस्मालेपः स्रगपि नृकरोटीपरिकरः ।
अमङ्गल्यं शीलं तव भवतु नामैवमखिलं
तथापि स्मर्तॄणां वरद परमं मङ्गलमसि ॥२४॥

मनः प्रत्यक्चित्ते सविधमवधायात्तमरुतः
प्रहृष्यद्रोमाणः प्रमदसलिलो सङ्गितदृशः ।
यदालोक्याह्लादं ह्रद इव निमज्यामृतमये
दधत्यन्तस्तत्त्वं किमपि यमिनस्तत्किल भवान् ॥२५॥

त्वमर्कस्त्वं सोमस्त्वमसि पवनस्त्वं हुतवहः
त्वमापस्त्वं व्योम त्वमु धरणिरात्मा त्वमिति च ।
परिच्छिन्नामेवं त्वयि परिणता बिभ्रतु गिरं
न विद्मस्तत्तत्त्वं वयमिह तु यत्त्वं न भवसि ॥२६॥

त्रयीं तिस्रो वृत्तीस्त्रिभुवनमथो त्रीनपि सुरा-
नकाराद्यैर्वर्णैस्त्रिभिरभिदधत्तीर्णविकृति ।
तुरीयं ते धाम ध्वनिभिरवरुन्धानमणुभिः
समस्तं व्यस्तं त्वां शरण गृणात्योमिति पदम् ॥२७॥

भवः शर्वो रुद्रः पशुपतिरथोग्रः सहमहां-
स्तथा भीमेशानाविति यदभिधानाष्टकमिदम् ।
अमुष्मिन्प्रत्येकं प्रविचरति देव श्रुतिरपि
प्रियायास्मै धाम्ने प्रणिहितनमस्योऽस्मि भवते ॥२८॥

नमो नेदिष्ठाय प्रियदव दविष्ठाय च नमो
नमः क्षोदिष्ठाय स्मरहर महिष्ठाय च नमः ।
नमो वर्षिष्ठाय त्रिनयन यविष्ठाय च नमो
नमः सर्वस्मै ते तदिदमिति शर्वाय च नमः ॥२९॥

बहुलरजसे विश्वोत्पत्तौ भवाय नमोनमः
प्रबलतमसे तत्संहारे हराय नमोनमः।
जनसुखकृते सत्त्वोद्रिक्तौ मृडाय नमोनमः
प्रमहसिपदे निस्त्रैगुण्ये शिवाय नमोनमः ॥३०॥

कृशपरिणतिचेतः क्लेशवश्यं क्व चेदं
क्व च तव गुणसीमोल्लङ्घिनी शश्वदृद्धिः।
इति चकितममन्दीकृत्य मां भक्तिराधा-
द्वरद चरणयोस्ते वाक्यपुष्पोपहारम् ॥३१॥

असितगिरिसमं स्यात्कज्जलं सिन्धुपात्रे
सुरतरुवरशाखा लेखनी पत्रमुर्वी।
लिखति यदि गृहीत्वा शारदा सार्वकालं
तदपि तव गुणानामीश पारं न याति ॥३२॥

असुरसुरमुनीन्द्रैरर्चितस्येन्दुमौले-
र्ग्रंथितगुणमहिम्नो निर्गुणस्येश्वरस्य।
सकलगणवरिष्ठः पुष्पदन्ताभिधानो
रुचिरमलघुवृत्तैः स्तोत्रमेतच्चकार ॥३३॥

अहरहरनवद्यं धूर्जटेः स्तोत्रमेत-
त्पठति परमभक्त्या शुद्धचित्तः पुमान्यः।
स भवति शिवलोके रुद्रतुल्यस्तथाऽत्र
प्रचुरतरधनायुः पुत्रवान् कीर्तिमांश्च ॥३४॥

दीक्षा दानं तपस्तीर्थं होमयागादिकाः क्रियाः।
महिम्नस्तवपाठस्य कलां नार्हन्ति षोऽडशीम् ॥३५॥

महेशान्नापरो देवो महिम्नो नापरा स्तुतिः।
अघोरान्नापरो मन्त्रो नास्ति तत्त्वं गुरोः परम् ॥३६॥

कुसुमदशननामा सर्वगन्धर्वराजः
शिशुशशिधरमौलेर्देवदेवस्य दासः ।
स गुरुनिजमहिम्नो भ्रष्ट एवास्य रोषा-
त्स्तवनमिदमकार्षीद्दिव्यदिव्यं महिम्नः ॥३७॥

आसमाप्तमिदं स्तोत्रं पुण्यं गन्धर्वभाषितम् ।
अनौपम्यं मनोहारि शिवमीश्वरवर्णनम् ॥३८॥

सुरवरमुनिपूज्यं स्वर्गमोक्षैकहेतुं
पठति यदि मनुष्यः प्राञ्जलिर्नान्यचेताः ।
व्रजति शिवसमीपं किन्नरैः स्तूयमानः
स्तवनमिदममोघं पुष्पदन्तप्रणीतम् ॥३९॥

श्रीपुष्पदन्तमुखपङ्कजनिर्गतेन
स्तोत्रेण किल्विषहरेण हरप्रियेण ।
कण्ठस्थितेन पठितेन समाहितेन
सुप्रीणितो भवति भूतपतिर्महेशः ॥४०॥

॥ इति श्रीपुष्पदन्तविरचितं शिवमहिम्नस्तोत्रं सम्पूर्णम्[1] ॥

---

१. नित्यपाठोपयोगित्वादेतन्मूलमात्रमपि श्रीशिवमहिम्नः स्तोत्रं शक्तिमहिम्नः स्तोत्र-साहचर्यादेव पृथग्रूपेणेह मुद्रितम् ।

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

श्रीदुर्वासामहामुनिविरचितं

# शक्तिमहिम्नस्तोत्रम्

श्रीदुर्वासा उवाच—

मातस्ते महिमां वक्तुं शिवेनापि न शक्यते ।
भक्त्याहं स्तोतुमिच्छामि प्रसीद मम सर्वदा ॥१॥

श्रीमातस्त्रिपुरे परात्परतरे देवि त्रिलोकीमहा-
सौन्दर्यार्णवमन्थनोद्भवसुधाप्राचुर्यवर्णोज्ज्वलम् ।
उद्यद्भानुसहस्रनूतनजपापुष्पप्रभं ते वपुः
स्वान्ते मे स्फुरतु त्रिकोणनिलयं ज्योतिर्मयं वाङ्मयम् ॥२॥

आदिक्षान्तसमस्तवर्णसुमणिप्रोते वितानप्रभे
ब्रह्मादिप्रतिमाभिकीलितषडाधाराब्जकक्षोन्नते ।
ब्रह्माण्डाब्जमहासने जननि ते मूर्त्तिं भजे चिन्मयीं
सौषुम्नायतपीतपङ्कजमहामध्यत्रिकोणस्थिताम् ॥३॥

या बालेन्दुदिवाकराक्षिमधुरा या रक्तपद्मासना
रत्नाकल्पविराजिताङ्गलतिका पूर्णेन्दुवक्त्रोज्ज्वला ।
अक्षस्रक्सृणिपाशपुस्तककरा या बालभानुप्रभा
तां देवीं त्रिपुरां शिवां हृदि भजेऽभीष्टार्थसिद्ध्यै सदा ॥४॥

वन्दे वाग्भवमैन्दवात्मसदृशं वेदादिविद्यागिरो
भाषादेशसमुद्भवाः पशुगताश्छन्दांसि सप्त स्वरान् ।
तालान्पञ्च महाध्वनीन्प्रकटयत्यात्मप्रकाशेन य-
त्तद्बीजं पदवाक्यमानजनकं श्रीमातृके ते परम् ॥५॥

त्रैलोक्यस्फुटमन्त्रतन्त्रमहिमा स्वात्मोक्तिरूपं विना
यद्बीजं व्यवहारजालमखिलं नास्त्येव मातस्तव ।
तज्जाप्यस्मरणप्रसक्तसुमतिः सर्वज्ञतां प्राप्य कः
शब्दब्रह्मनिवासभूतवदनो नेन्द्रादिभिः स्पर्धते ॥६॥

मात्रा यात्र विराजतेऽतिविशदा तामष्टधा मातृकां
शक्तिं कुण्डलिनीं चतुर्विधतनुं यस्तत्त्वविन्मन्यते ।
सोऽविद्याखिलजन्मकर्मदुरितारण्यं प्रबोधाग्निना
भस्मीकृत्य विकल्पजालरहितो मातः पदं तद् व्रजेत् ॥७॥

तत्ते मध्यमबीजमम्ब कलयाम्यादित्यवर्णं क्रिया-
ज्ञानेच्छाद्यमनन्तशक्तिविभवव्यक्तिं व्यनक्ति स्फुटम् ।
उत्पत्तिस्थितिकल्पकल्पिततनु स्वात्मप्रभावेन य-
त्काम्यं ब्रह्महरीश्वरादिविबुधैः कामं क्रियायोजितैः ॥८॥

कामान्कारणतां गतानगणितान्कार्यैरनन्तैर्मही-
मुख्यैः सर्वमनोगतैरधिगतान्मानैरनेकैः स्फुटम् ।
कामक्रोधसलोभमोहमदमात्सर्यारिषट्कं च यद्
बीजं भ्राजयति प्रणौमि तदहं ते साधु कामेश्वरि ॥९॥

यद्भूक्ताखिलकामपूरणचणस्वात्मप्रभावं महा-
जाड्यध्वान्तविदारणैकतरणिज्योतिः प्रबोधप्रदम् ।
यद्वेदेषु च गीयते श्रुतिमुखं मात्रात्रयेणोमिति
श्रीविद्ये तव सर्वराजवशकृत्तत्कामराजं भजे ॥१०॥

यत्ते देवि तृतीयबीजमनलज्वालावलीसंनिभं
सर्वाधारतुरीयशक्तिपरमब्रह्माभिधाशब्दितम् ।
मूर्धन्यान्तविसर्गभूषितमहौकारात्मकं तत्परं
भ्राजद्रूपमनन्यतुल्यमभितः स्वान्ते मम द्योतताम् ॥११॥

सर्वं सर्वत एव सर्गसमये कार्येन्द्रियाण्यन्तरा
तत्तद्दिव्यहृषीककर्मभिरियं संव्यश्नुवाना परा।
वागर्थव्यवहारकारणतनुः शक्तिर्जगद्रूपिणी
यद्बीजात्मकतां गता तव शिवे तं नौमि बीजं परम् ॥१२॥

अग्नीन्द्वद्युमणिप्रभञ्जनधरानीरान्तरस्थायिनी
शक्तिर्ब्रह्महरीशवासवमुखा मर्त्यासुरात्मस्थिता।
सृष्टस्थावरजङ्गमस्थितमहाचैतन्यरूपा च या
यद्बीजस्मरणेन सैव भवती प्रादुर्भवत्यम्बिके ॥१३॥

स्वात्मश्रीविजताजविष्णुमघवश्रीपूरणैकव्रतं
सद्विद्याकविताविलासलहरीकल्लोलिनीदीपकम्।
बीजं यत्त्रिगुणप्रवृत्तिजनकं ब्रह्मेति यद्योगिनः
शान्ताः सत्यमुपासते तदिह ते चित्ते दधे श्रीपरे ॥१४॥

एकैकं तव मातृके परतरं संयोगि वा योगि वा
विद्यादिप्रकटप्रभावजनकं जाड्यान्धकारापहम्।
यन्निष्ठाश्च महोत्पलासनमहाविष्णुप्रहर्त्रादयो
देवाः स्वेषु विधिष्वनन्तमहिमस्फूर्तिं दधत्येव तत् ॥१५॥

इत्थं त्रीण्यपि मूलवाग्भवमहाश्रीकामराजस्फुर-
च्छक्त्याख्यानि चतुःश्रुतिप्रकटितान्युत्कृष्टकूटानि ते।
भूतर्तुश्रुतिसंख्यवर्णविदितान्यारक्तकान्ते शिवे
यो जानाति स एव सर्वजगतां सृष्टिस्थितिध्वंसकः ॥१६॥

ब्रह्मायोनिरमासुरेश्वरसुहृल्लेखाभिरुक्तैस्तथा
मार्तण्डेन्दुमनोजहंसवसुधामायाभिरुत्तंसितैः।
सोभाम्बुक्षितिशक्तिभिः प्रकटितैर्बाणाङ्गवेदैः क्रमा-
द्वर्णैः श्रीशिवदेशिकेन विदितां विद्यां तवाम्बाश्रये ॥१७॥

नित्यं यस्तव मातृकाक्षरसखीं सौभाग्यविद्यां जपे-
त्संपूज्याखिलचक्रराजनिलयां सायंतनाग्निप्रभाम् ।
कामख्यं शिवनामतत्त्वमुभयं व्याप्यात्मना सर्वतो
दीव्यन्तीमिह तस्य सिद्धिरचिरात्स्यात्त्वत्स्वरूपैकता ॥१८॥

काव्यैर्वा पठितैः किमल्पविदुषां जोघुष्यमाणैः पुनः
किं तैर्व्याकरणैर्विबोबुधिषया किं वाभिधानश्रिया ।
एतैरम्ब न बोभवीति सुकविस्तावत्तव श्रीमतो-
र्यावन्नानुसरीसरीति सरणिं पादाब्जयोः पावनीम् ॥१९॥

गेहं नाकति गर्वितः प्रणतति स्त्रीसंगमो मोक्षति
द्वेषी मित्रति पातकं सुकृतति क्ष्मावल्लभो दासति ।
मृत्युर्वैद्यति दूषणं सगुणति त्वत्पादसंसेवनात्
त्वां वन्दे भवभीतिभञ्जनकरीं गौरीं गिरीशप्रियाम् ॥२०॥

आद्यैरग्निरवीन्दुबिम्बनिलयैरम्ब त्रिलिङ्गात्मभि-
र्मिश्रारक्तसितप्रभैरनुपमैर्युष्मत्पदैस्तैस्त्रिभिः ।
स्वात्मोत्पादितकाललोकनिगमावस्थामरादित्रयै-
रुद्भूतं त्रिपुरेति नाम कलयेद्यस्ते स धन्यो बुधः ॥२१॥

आद्यो जाप्यतमार्थवाचकतया रूढः स्वरः पञ्चमः
सर्वोत्कृष्टतमार्थवाचकतया वर्णः पवर्गान्तकः ।
वक्तृत्वेन महाविभूतिसरणिस्त्वाधारगो हृद्गतो
भ्रूमध्ये स्थित इत्यतः प्रणवता ते गीयतेऽम्बागमैः ॥२२॥

गायत्री सशिरास्तुरीयसहिता सन्ध्यामयीत्यागमै-
राख्याता त्रिपुरे त्वमेव महतां शर्मप्रदा कर्मणाम् ।
तत्तद्दर्शनमुख्यशक्तिरपि च त्वं ब्रह्मकर्मेश्वरी
कर्तार्हन्पुरुषो हरिश्च सविता बुद्धः शिवस्त्वं गुरुः ॥२३॥

अन्नप्राणमनःप्रबोधपरमानन्दैः शिरःपक्षयु-
क्पुच्छात्मप्रकटैर्महोपनिषदां वाग्भिः प्रसिद्धीकृतैः ।
कोशैः पञ्चभिरेभिरम्ब भवतीमेतत्प्रलीनामिति
ज्योतिः प्रज्वलदुज्ज्वलात्मचपलां यो वेद स ब्रह्मवित् ॥२४॥

सच्चित्तत्त्वमसीति वाक्यविदितैरध्यात्मविद्याशिव-
ब्रह्माख्यैरखिलप्रभावमहितैस्तत्त्वैस्त्रिभिः सद्गुरोः ।
त्वद्रूपस्य मुखारविन्दविवरात्संप्राप्य दीक्षामतो
यस्त्वां विन्दति तत्त्वतस्तदहमित्यार्ये स मुक्तो भवेत् ॥२५॥

सिद्धान्तैर्बहुभिः प्रमाणगदितैरन्यैरविद्यातमो
नक्षत्रैरिव सर्वमन्धतमसं तावन्न निर्भिद्यते ।
यावत्ते सवितेव संमतमिदं नोदेति विश्वान्तरे
जन्तोर्जन्मविमोचनैकभिदुरं श्रीशाम्भवं श्रीशिवे ॥२६॥

आत्मासौ सकलेन्द्रियाश्रयमनोबुद्ध्यादिभिः शोचितः
कर्माबद्धतनुर्जनिं च मरणं प्रैतीति यत्कारणम् ।
तत्ते देवि महाविलासलहरी दिव्यायुधानां जय-
स्तस्मात्सद्गुरुमभ्युपेत्य कलये त्वामेव चेन्मुच्यते ॥२७॥

नानायोनिसहस्रसंभववशाज्जाता जनन्यः कति
प्रख्याता जनकाः कियन्त इति मे सेत्स्यन्ति चाग्रे कति ।
एतेषां गणनैव नास्ति महतः संसारसिन्धोर्विधे-
र्भीतं मा नितरामनन्यशरणं रक्षानुकम्पानिधे ॥२८॥

देहक्षोभकरैर्व्रतैर्बहुविधैर्दानैश्च होमैर्जपैः
सन्तानैर्हयमेधमुख्यसुमखैर्नानाविधैः कर्मभिः ।
यत्संकल्पविकल्पजालमखिलं प्राप्यं पदं तस्य ते
दूरादेव निवर्तते परतरं मातः पदं निर्मलम् ॥२९॥

पञ्चाशन्निजदेहजाक्षरमयैर्नानाविधैर्धातुभि-
बंद्वर्थैः पदवाक्यमानजनकैरर्थाविनाभावितैः ।
साभिप्रायवदर्थकर्मफलदैः ख्यातेरनन्तैरिदं
विश्वं व्याप्य चिदात्मनाहमहमित्युज्जृम्भसे मातृके ॥३०॥

श्रीचक्रं श्रुतिमूलकोश इति ते संसारचक्रात्मकं
विख्यातं तदधिष्ठिताक्षरशिवज्योतिर्मयं सर्वतः ।
एतन्मन्त्रमयात्मिकाभिररुणं श्रीसुन्दरीभिर्वृतं
मध्ये वैन्दवसिंहपीठललिते त्वं ब्रह्मविद्या शिवे ॥३१॥

बिन्दुप्राणविसर्गजीवसहितं बिन्दुत्रिबीजात्मकं
षट्कूटानि विपर्ययेण निगदेत्तारत्रिबालाक्षरैः ।
एभिः संपुटितं प्रजप्य विहरेत्प्रासादमन्त्रं परं
गुह्याद्गुह्यतमं सयोगजनितं सद्भोगमोक्षप्रदम् ॥३२॥

आताम्रार्कसहस्रदीप्तिपरमा सौन्दर्यसारैरलं
लोकातीतमहोदयैरुपयुता सर्वोपमागोचरैः ।
नानानर्घ्यविभूषणैरगणितैर्जाज्वल्यमानाभित-
स्त्वं मातस्त्रिपुरारिसुन्दरि कुरु स्वान्ते निवासं मम ॥३३॥

शिञ्जन्नूपुरपादकङ्कणमहामुद्रासु लाक्षारसा-
लङ्काराङ्कितपादपङ्कजयुगं श्रीपादुकालङ्कृतम् ।
उद्भास्वन्नखचन्द्रखण्डरुचिरं राजज्जपासंनिभं
ब्रह्मादित्रिदशासुरार्चितमहं मूर्ध्नि स्मराम्यम्बिके ॥३४॥

आरक्तच्छविनातिमार्दवयुजा निःश्वासहार्येण य-
त्कौशेयेन विचित्ररत्नघटितैर्मुक्ताफलैरुज्ज्वलैः ।
कूजत्काञ्चनकिङ्किणीभिरभितः संनद्धकाञ्चीगुणै-
रादीप्तं मुनितम्बबिम्बमरुणं ते पूजयाम्यम्बिके ॥३५॥

कस्तूरीघनसारकुङ्कुमरजो गन्धोत्कटैश्चन्दनै-
रालिप्तं मणिमालयातिरुचिरं ग्रैवेयहारादिभिः ।
दीप्तं दिव्यविभूषणैर्जननि ते ज्योतिर्विभास्वत्कुच-
व्याजस्वर्णघटद्वयं हरिहरब्रह्मादिपीतं भजे ॥३६॥

मुक्तारत्नसुवर्णकान्तिकलितैस्ते बाहुवल्लीरहं
केयूरोत्तमबाहुदण्डवलयैर्हस्ताङ्गुलीभूषणैः ।
संपृक्ताः कलयामि हीरमणिमन्मुक्ताफलाकीलित-
ग्रीवापट्टविभूषणेन सुभगे कण्ठं च कम्बुश्रियम् ॥३७॥

तप्तस्वर्णकृतोरुकुण्डलयुगं माणिक्यमुक्तोल्लस-
द्धीराबद्धमनन्यतुल्यमपरं हैमं च चक्रद्वयम् ।
शुक्राकारनिकारदक्षमपरं मुक्ताफलं सुन्दरं
बिभ्रत्कर्णयुगं नमामि ललितं नासाग्रभागं शिवे ॥३८॥

उद्यत्पूर्णकलानिधिश्रिवदनं भक्तप्रसन्नं सदा
संफुल्लाम्बुजपत्रचित्रसुषुमा धिक्कारदक्षेक्षणम् ।
सानन्दं कृतमन्दहासमसकृत्प्रादुर्भवत्कौतुकं
कुन्दाकारसुदन्तपङ्क्तिशशिभापूर्णं स्मराम्यम्बिके ॥३९॥

शृङ्गारादिरसालयं त्रिभुवनीमाल्यैरतुल्यैर्वृतं
सर्वाङ्गीणसदङ्गरागसुरभि श्रीमद्वपुर्धूपितम् ।
ताम्बूलारुणपल्लवाधरयुतं रम्यं त्रिपुण्ड्रं दधद्-
भालं नन्दनचन्दनेन जननि ध्यायामि ते मङ्गलम् ॥४०॥

जातीचम्पककुन्दकेसरमहागन्धोद्गिरत्केतकी-
नीपाशोकशिरीषमुख्यकुसुमैः प्रोत्तंसिता धूपिता ।
आनीलाञ्जनतुल्यमत्तमधुपश्रेणीव वेणी तव
श्रीमातः श्रयतां मदीयहृदयाम्भोजं सरोजालये ॥४१॥

लेखालभ्यविचित्ररत्नघटितं हैमं किरीटोत्तमं
मुक्ताकाञ्चनकिङ्किणीगणमहाहीरप्रबद्धोज्ज्वलम् ।
चञ्चच्चन्द्रकलाकलापमहितं देवद्रुपुष्पार्चितै-
र्माल्यैरम्ब विलम्बितं सशिखरं बिभ्रच्छिरस्ते भजे ॥४२॥

उत्क्षिप्तोच्चसुवर्णदण्डकलितं पूर्णेन्दुबिम्बाकृति-
च्छत्रं मौक्तिकचित्ररत्नखचितं क्षौमांशुकोत्तंसितम् ।
मुक्ताजालविलम्बितं सकलशं नानाप्रसूनार्चितं
चन्द्रोड्डामरचामराणि दधते श्रीदेवि ते स्वश्रियः ॥४३॥

विद्यामन्त्ररहस्यविन्मुनिगणक्लृप्तोपचारार्चनां
वेदादिस्तुतिगीयमानचरितां वेदान्ततत्त्वात्मिकाम् ।
सर्वास्ताः खलु तुर्यतामुपगतास्त्वद्रश्मिदेव्यः परा-
स्त्वां नित्यं समुपासते स्वविभवैः श्रीचक्रनाथे शिवे ॥४४॥

एवं यः स्मरति प्रबुद्धसुमतिः श्रीमत्स्वरूपं परं
वृद्धोऽप्याशु युवा भवत्यनुपमः स्त्रीणामनङ्गायते ।
सोऽष्टैश्वर्यतिरस्कृताखिलसुरश्रीजृम्भणैकालयः
पृथ्वीपालकिरीटकोटिवलभीपुष्पार्चिताङ्घ्रिर्भवेत् ॥४५॥

अथ तव धनुः पुण्ड्रेक्षुत्वात्प्रसिद्धमतिद्युति-
त्रिभुवनवधूमुद्यज्ज्योत्स्नाकलानिधिमण्डलम् ।
सकलजननि स्मारं स्मारं गतः स्मरतां नर-
स्त्रिभुवनवधूमोहाम्भोधेः प्रपूर्णविधुर्भवेत् ॥४६॥

प्रसूनशरपञ्चकप्रकटजृम्भणागुम्फित-
त्रिलोकमवलोकयत्यमलचेतसा चञ्चलम् ।
अशेषतरुणीजनस्मरविजृम्भणे यः सदा
पटुर्भवति ते शिवे त्रिजगदङ्गनाक्षोभणे ॥४७॥

पाशं प्रपूरितमहासुमतिप्रकाशो
यो वा तव त्रिपुरसुन्दरि सुन्दरीणाम् ।
आकर्षणेऽखिलवशीकरणे प्रवीणं
चित्ते दधाति स जगत्त्रयवश्यकृत्स्यात् ॥४८॥

यः स्वान्ते कलयति कोविदस्त्रिलोकी-
स्तम्भारम्भणचणमत्युदारवीर्यम् ।
मातस्ते विजयनिजाङ्कुशं सयोषा
देवांस्तम्भयति च भूभुजोऽन्यसैन्यम् ॥४९॥

चापध्यानवशाद्भवोद्भवमहामोहं महाजृम्भणं
प्रख्यातं प्रसवेषु चिन्तनवशात्तत्तच्छरव्यं सुधीः ।
पाशध्यानवशात्समस्तजगतां मृत्योर्वशित्वं महा-
दुर्गस्तम्भमहाङ्कुशस्य मननान्मायाममेयां तरेत् ॥५०॥

न्यासं कृत्वा गणेशग्रहभगणमहायोगिनीराशिपीठैः
षड्भिः श्रीमातृकार्णैः सहितबहुकलैरष्टवाग्देवताभिः ।
सश्रीकण्ठादियुग्मैर्विमलनिजतनौ केशवाद्यैश्च तत्त्वैः
षट्त्रिंशद्भिश्च तत्त्वैर्भगवति भवतीं यः स्मरेत्स त्वमेव ॥५१॥

सुरपतिपुरलक्ष्मीजृम्भणातीतलक्ष्मीः
प्रभवति निजगेहे यस्य दैवं त्वमार्ये ।
विविधनवकलानां पात्रभूतस्य तस्य
त्रिभुवनविदिता सा जृम्भते कीर्तिरच्छा ॥५२॥

मातस्त्वं भूर्भुवः स्वर्महरसि नृतपः सत्यलोकैश्च सूर्ये-
न्द्वारज्ञाचार्यशुक्रार्किभिरपि निगमब्रह्मभिः प्रोतशक्तिः ।
प्राणायामादियत्नैः कलयसि सकलं मानसं ध्यानयोगं
येषां तेषां सपर्या भवति सुरकृता बृह्मते जायते च ॥५३॥

क्व मे बुद्धिर्वाचा परमविदुषो मन्दसरणिः
क्व ते मातर्ब्रह्मप्रमुखविदुषामाम्नवचसाम् ।
अभून्मे विस्फूर्तिः परतरमहिम्नस्तव नुतिः
प्रसिद्धं क्षन्तव्यं बहुलतरचापल्यमिह मे ॥५४॥

प्रसीद परदेवते मम हृदि प्रभूतं भयं
विदारय दरिद्रतां दलय देहि सर्वज्ञताम् ।
निधेहि करुणानिधे चरणपद्मयुग्मं स्वकं
निवारय जरामृती त्रिपुरसुन्दरि श्रीशिवे ॥५५॥

इति [1]त्रिपुरसुन्दरीस्तुतिमिमां पठेद्यः सुधीः
स सर्वदुरिताटवीपटलचण्डदावानलः ।
भवेन्मनसि वाञ्छितं प्रथितसिद्धिवृद्धिर्भवेद्
अनेकविधसम्पदां पदमनन्यतुल्यो भवेत् ॥५६॥

पृथ्वीपालप्रकटमुकुटस्रग्रजोराजिताङ्घ्रिः
विद्वत्पुञ्जानतिसमाराधितो बाधितारिः ।
विद्याः सर्वाः कलयति हृदा व्याकरोति प्रवाचा
लोकाश्चर्यैर्नवनवपदैरिन्दुबिम्बप्रकाशैः ॥५७॥

सङ्गीतं गिरिजे कवित्वसरणिं चाम्नाय वाक्यस्मृतेः
व्याख्यानं हृदि तावकीनचरणद्वन्द्वं च सर्वज्ञताम् ।
श्रद्धां कर्मणि कालिकेऽतिविपुलश्रीजृम्भणं मन्दिरे
सौन्दर्यं वपुषि प्रकाशमतुलं प्राप्नोति विद्वान्कविः ॥५८॥

भूष्यं वैदुष्यमुद्यद्दिनकरकिरणाकारमाकारतेजः
सुव्यक्तं भक्तिमार्गं निगमनिगदितं दुर्गमं योगमार्गम् ।
आयुष्यं ब्रह्मपोष्यं हरगिरिविशदां कीर्तिमभ्येत्य भूमौ
देहान्ते ब्रह्मपारं परशिवचरणाकारमभ्येति विद्वान् ॥५९॥

---

१. अस्यैव स्तोत्रस्य त्रिपुरसुन्दरीस्तुतिरित्यपरं नाम सम्भाव्यते । तथाहि ५६ संख्यके श्लोके—"इति त्रिपुरसुन्दरीस्तुतिमिमां पठेद्यः सुधीः" इति ।

दुर्वाससा महितदिव्यमुनीश्वरेण
विद्याकलायुवतिमन्मथमूर्तिनैतत् ।
स्तोत्रं व्यधायि रुचिरं त्रिपुराम्बिकाया
वेदागमैकपटलीविदितैकमूर्तेः ॥६०॥

सदसदनुग्रहनिग्रहगृहीतमुनिविग्रहो भगवान् ।
सर्वासामुपनिषदां दुर्वासा जयति देशिकः प्रथमः ॥

॥ इति श्रीदुर्वासामहामुनिविरचिता शक्तिमहिम्नस्तुतिः समाप्ता ॥

❀ ❀ ❀

## श्रीमहिम्नस्तोत्र के श्लोकों का अकारादिक्रम

## और

# पुराणों की कथाओं का संगठन

| श्लोकाङ्क | श्लोकादिपद | पौराणिक कथाओं का उल्लेख |
|---|---|---|
| १४ | अकाण्डब्रह्माण्ड | शिवपुराण, सनत्कुमारसंहिता, ५१ अध्याय। मत्स्यपुराण, २५० अ०। स्कन्दपुराण, माहेश्वरखण्ड, १।१० अ०, (कालकूट महाविष की कथा)। |
| ६ | अजन्मानो लोकाः | शिवपुराण, वायवीयसंहिता, २६ अ०, ( नास्तिक्यनिराकरण )। |
| २२ | अतीतः पन्थानं | |
| १२ | अमुष्य त्वत्सेवा | शिवपुराण, ज्ञानसंहिता, ५६ अ०। |
| ११ | अयत्नादापाद्य | शिवपुराण, ज्ञानसंहिता, ५५ अ०। |
| ३२ | असितंगिरिसमं | |
| १५ | असिद्धार्थानैव | स्कन्दपुराण, माहेश्वरखण्ड, २१ अ० तथा प्रभासखण्ड, २०० अ०। शिवपुराण, ज्ञानसंहिता, ११ अ०। एवं धर्मसंहिता, ८ अ० से १४ तक। मत्स्यपुराण, १५४ अ०। (मदनदहन कथा) |
| ३३ | असुरसुरमुनीन्द्रैः | |
| ३४ | अहरहरनवद्यं | |
| ३६ | आ समाप्तमिदं | |
| ४१ | इत्येषा वाङ्मयी | |
| ४३ | एक कालं | |
| ५ | किमीहः किं कायः | शिवपुराण, वायवीयसंहिता, २६ अ० (पूर्वोक्त) |
| ३८ | कुसुमदशननामा | स्कन्दपुराण, प्रभासखण्ड, प्रभासमाहात्म्य, १८० अ०। (पुष्पदन्तेश्वरकथा) |

| | | |
|---|---|---|
| ३१ | कृशपरिणति | स्कन्दपुराण, ब्राह्मखण्ड के ब्राह्मोत्तरखण्ड, १४ अ०, शिवपुराण, वायवीयसंहिता, उत्तरार्द्ध ८ अ० तथा शिव पु० ज्ञानसंहिता, ७८ अ० (भक्तिवर्णन)। |
| २० | क्रतौ सुप्ते जाग्रत् | शिव पु० वायवीयसं०, १६ अ० से २० अ० पर्यन्त, ( दक्षकथा का उपोद्घात ) |
| २१ | क्रियादक्षो दक्षः | स्कन्द पु० माहेश्वरखं०, १ अ० से ५ अ० तक। स्कन्द पु० प्रभासखं०, १०६ अ० और काशी-खण्ड ८७।८८।८९ अ०। (दक्षयज्ञ विध्वंस की कथा सभी पुराणों में है)। |
| ४२ | तव तत्त्वं | |
| ४ | तवैश्वर्यं यत्तत् | पूर्वोक्त शिव पु० वायवीयसं०, २६ अ०। |
| १० | तवैश्वर्यं यत्नात् | स्कन्दपु० माहेश्वरखं० अरुणाचलमाहात्म्य, ११२ अ० पुनः अरुणाचलमा० उत्तरार्ध में ९ अ० से १६ पर्य्यन्त एवं पुनः स्कन्द पु० ब्रह्मसं० सेतुमाहात्म्य, १४ अ० तथा २४ अ०, स्कन्दपु० प्रभासखं० अर्बुद खं० ३४ और स्कन्दपुराण माहेश्वरखं०, ६ अ०। शिव पु० विद्येश्वरखं०, ४।५।६ अ० और ज्ञानसं०, २७ अ० और भी बहुशः। |
| ७ | त्रयी सांख्यं योगः | नारदीयपु० पूर्वार्द्ध, ६३ अ०। शिवपु० वायवीयसं० पूर्वभाग, २८।२९ अ० एवं उत्तरभाग, २९ अ०, योगवर्णन एवं २ अ० में पाशुपतादिवर्णन तथा सनत्कुमारसं०, ५६ अध्याय। |
| २७ | त्रयीं तिस्रो वृत्तीः | शिवपु० कैलासखं० समग्र। ज्ञानसंहिता, ३ अ०। वायवीयसं० उत्तरभाग, ७ अ०, सनत्कुमारसं०, ३२ अ० ( और भी बहुशः ओंकारवर्णन ) स्कन्दपु० नागरखं०, १९९ अ० (त्रयीवर्णन)। |

| | | |
|---|---|---|
| २६ | त्वमर्कस्त्वं सोमः | कूर्मपु० ब्राह्मीसं० पूर्वार्द्धं, १५ अ०। |
| ३४ | दीक्षा दानं तपः | नारदीयपु० पूर्वार्द्धं, ६४ अ० तथा शिवपु० ज्ञानसंहिता, १४ अ० (दीक्षाविधि) स्कन्दपु० प्रभासखं० प्रथम, १९ अ० (षोडशकलावर्णन) |
| ९ | ध्रुवं कश्चित्सर्वं | |
| २९ | नमो नेदिष्ठाय | स्कन्दपु० वैष्णवखं०, अ० ४२ श्लो० ५०। |
| २२ | प्रजानाथं नाथ | शिवपु० ज्ञानसं०, ४९ अ०। |
| | | मत्स्यपु०. ३।४ अ० एवं स्कन्दपु० ब्रह्मखण्डे सेतुमाहात्म्य, ४० अ०। |
| ३० | बहल रजसे | शिवपु० वायवीयसं० पूर्वभाग, १२ अ० से १५ अ० तक, (रुद्रसृष्ट्यादिवर्णन)। |
| २८ | भवः शर्वो रुद्रः | कूर्मपु० ब्राह्मीसं० पूर्वार्द्धं, १५ अ० तथा स्कन्दपु० प्रभासखं० वस्त्रापथखं०, २।९। अ० (भवशब्दव्युत्पत्त्यादि)। |
| ३ | मधुस्फीता वाचः | शिवपु० ज्ञानसं०, ३ अ० (शिव का शब्दमय होना वर्णित है)। |
| २६ | मनः प्रत्यक् चित्ते | नारदीयपु० पूर्वार्द्धं, ३३ अ० |
| | | शिवपु० सनत्कुमारसं०, ४०।५७।५८। अ० तथा शि० पु० विद्येश्वरसं० २ अ० ( अन्यत्र भी बहुशः योगवर्णन मिलता है)। |
| १ | महिम्नः पारं ते | |
| १६ | मही पादाघातात् | स्कन्दपु० नागरखं०, २५४ अ० (हरताण्डवकथा) |
| ३७ | महेशान्नापरो | शिवपु० धर्मसं०, ४० अ० ( अघोरकल्प की कथा )। |
| ८ | महोक्षः खट्वाङ्गं | स्कन्दपु० ब्रह्मखं०–ब्रह्मोत्तरखं०, १५।१६।१७ अ०, शिवपु० सनत्कुमारसं०, २९ अ०। (भस्म प्रशंसा)। |
| १३ | यदृद्धिं सुत्राम्णो | मत्स्यपु०, १८८ अ० तथा शिवपु० धर्मसं०, ७ अ० (वाणासुर कथा)। |

| | | |
|---|---|---|
| १८ | रथः क्षोणी यन्ता | स्कन्दपु० आवन्त्यखण्ड, अवन्तीखण्ड ४३, अ०, मत्स्यपु०, १२९ अ० से १४० अ० पर्य्यन्त। शिवपु० धर्मसं०, ३ अ०, सनत्कुमारसं०, ५२।५३।५४ अ०, ज्ञानसं०, २४ अ०। ( त्रिपुरदाहकथा ) |
| १७ | वियद्व्यापी तारा | स्कन्दपु० काशीखण्ड, २७।२८। अ०, ( गङ्गा-माहात्म्य) पुनः स्कन्दपु० अवन्तीखं०, चतुरशीतिलिङ्गमाहात्म्य, ४२ अ० और नागरखं० हाटकेश्वरक्षेत्रमाहात्म्य, १३० अ० (इस पद्य का भाव स्पष्ट है)। |
| २४ | श्मशानेष्वाक्रीडा | शिवपु० सनत्कुमारसं०, ३० अ० तथा च स्कन्दपु० ब्राह्मखं०—ब्रह्मोत्तर, २२ अ०। (शिवस्मरणमहिमा) और नारदीयपु० पूर्वार्द्ध, ४१ अ० ( नामस्मरणमाहात्म्य )। |
| ४० | श्रीपुष्पदन्त | स्कन्दपु० प्रभासखं० (प्रभासमाहात्म्य) १८० अ० तथा आवन्त्यखं०, ७७ अ० ( पुष्पदन्तेश्वर-कथा सविस्तार वर्णित है )। |
| ३९ | सुरवरमुनि | |
| २३ | स्वलावण्याशंसा | शिवपु० वायवीयसं०, १३ अ० (अर्द्धनारीश्वर-वर्णन)। |
| १९ | हरिस्ते साहस्रं | शिवपु० ज्ञानसं०, ७० अ० (विष्णुकृतपूजन-वर्णन)। |

॥ शुभमस्तु ॥

॥ श्रीः ॥

श्रीपुष्पदन्ताचार्यविरचितं

# शिवमहिम्नस्तोत्रम्

मधुसूदनी-नारायणीसंस्कृतव्याख्याद्वयोपेतम्

भाषाटीकापद्यानुवादाभ्यां संवलितञ्च

❃ ❃ ❃

महिम्नः पारं ते परमविदुषो यद्यसदृशी
स्तुतिर्ब्रह्मादीनामपि तदवसन्नास्त्वयि गिरः।
अथावाच्यः सर्वः स्वमतिपरिणामावधि गृण-
न्ममाप्येष स्तोत्रे हर निरपवादः परिकरः ॥१॥

## मधुसूदनी

विश्वेश्वरं गुरुं नत्वा महिम्नाख्यस्तुतेरयम्।
पूर्वाचार्यकृतव्यासंख्याग्रहः क्रियते मया ॥ १ ॥

एवं किलोपाख्यायते—कश्चित्किल गन्धर्वराजः कस्यचिद्राज्ञः प्रतिदिनं प्रमदवनकुसुमानि हरन्नासीत्। तज्ज्ञानाय शिवनिर्माल्यलङ्घनेन मत्पुष्पचोरस्यान्तर्धानादिका सर्वापि शक्तिर्विनङ्क्ष्यतीत्यभिप्रायेण राज्ञा शिवनिर्माल्यं पथि निक्षिप्तम्। तदप्रतिसन्धाय च गन्धर्वराजस्तत्र प्रविशन्नेव कुण्ठितशक्तिर्बभूव। ततश्च शिवनिर्माल्योल्लङ्घनेनैव ममैतादृशं वैक्लव्यमिति प्रणिधानेन विदित्वा परमकारुणिकं भगवन्तं सर्वकामदं तमेव तुष्टाव।

ननु स्तुतिर्नाम गुणकथनम्, तच्च गुणज्ञानाधीनम्, अज्ञातस्त तस्य कथनासम्भवात्, तथा च भगवतो गुणानामनन्तत्वेन ज्ञातुमशक्यत्वात्कथं तत्कथनरूपा स्तुतिरनुरूपा भवेत्, अननुरूपकथनं चोपहासायैवेति या शङ्का, तदपनोदनव्याजेन स्वस्यानौद्धत्यं दर्शयन्नेव भगवन्तं स्तोतुमारमते—

**महिम्नः पारमिति**। हे हर, सर्वाणि दुःखानि हरतीति हरः। योग्यं संबोधनम्। सर्वदुःखहरत्वेनैव प्रसिद्धोऽसि, न मम दुःखहरणे पृथग्व्यापारं करिष्यसी-त्यभिप्रायः। हे सर्वदुःखहर, ते तव महिम्नः परं पारमवधिमविदुषः एतावानेव महिमेतीयत्तयाऽजानतः। कर्तृत्वसम्बन्धे षष्ठी। अज्ञानकर्तृका स्तुतिर्यद्यसदृश्यननुरूपा। अयोग्येति यावत्।

तर्हि ब्रह्मादीनां सर्वज्ञानामपि गुणकथनरूपा गिरस्त्वयि विषयेऽवसन्नाः। अयोग्या एवेत्यर्थः। तैरपीयत्तयाऽज्ञानात्। इयत्ताया असत्त्वेन तदज्ञाने सार्वज्ञ्यव्याघातोऽपि न। सन्मात्रविषयत्वात्सर्वज्ञत्वस्य। अन्यथा भ्रान्तत्वप्रसङ्गात्। तथा च श्रीभागवते—'विष्णोर्नु वीर्यगणनां कतमोऽर्हतीह यः पार्थिवान्यपि कविर्विममे रजांसि' इति। अथेति पक्षान्तरे। यद्येवं ब्रूषे, तर्हि स्वमतिपरिणामावधि स्वस्य मतिपरिणामो बुद्धिविषयता, स एवावधिर्यत्रेति क्रियाविशेषणम्। स्वबुद्ध्या यावद्विषयीकृतं तावद् गृणन् वाक्सृष्टिसाफल्याय कथयन्सर्वोऽपि स्तोताऽवाच्योऽनुपालम्भनीयः। 'सा वाग्यया तस्य गुणान्गृणीते करौ च तत्कर्मकरौ मनश्च। जिह्वाऽसती दार्दुरिकेव सूते, न चोपगायत्युरुगायगाथाः' इति च श्रीभागवतवचनात्। 'तर्हि नभः पतन्त्यात्मसमं पतत्रिणः' इति न्यायेन ममाप्येष परिकर आरम्भः, स्तोत्रे स्तोत्रविषये निरपवादोऽखण्डनीयः। स्वबुद्ध्यनुसारेण योग्य इत्यर्थः। प्रथमार्धेन स्तुतिनिराकरणव्याजेन सर्वदुरधिगममहिमत्वरूपा महती स्तुतिः कृता, उत्तरार्धेन स्तुतिसमाधानव्याजेन सर्वा स्तुतिरनुरूपेति महत्कौशलम्॥

अन्यच्च गन्धर्वराजस्य महाकुशलत्वादेकेनैव श्लोकेन यथाश्रुति वक्रीत्या च हरिशंकरयोः स्तुतिस्तयोरभेदज्ञानायाभिप्रेता। तत्र हरपक्षे यथाश्रुति व्याख्यातम्, हरिपक्षेऽपि तदेव योजनीयम्। सम्बोधनपदं तु अहरेति। हरतीति हरः संहर्ता, तद्विरुद्धोऽहरः, पालयितेत्यर्थः। अथवाऽहः अहो परम, परा मा लक्ष्मीर्यस्येति तथा हे लक्ष्मीपते। लक्ष्मीपतित्वान्ममालक्ष्मीं स्वत एव नाशयिष्यसीति योग्यं सम्बोधनम्। यदि ते महिम्नः, त्वन्महिमसम्बन्धिनी त्वन्महिमविषया स्तुतिः। गिरो महिम्न इति योजनापेक्षया ते स्तुतिरित्येव समीचीनम्, तर्हि अवसन्नाऽल्पा असदृश्यननुरूपाप्यस्तु, न त्वन्यदेवतानामनल्पाऽनुरूपापि। अत्र हेतुगर्भविशेषणम्। तव कीदृशस्य। ब्रह्मादीनां स्तावकानां गिरः स्तुतिरूपायाः पारं विदुषः। स्तोतुः श्रमं स्तुतेर्गुणदोषौ च जानत इत्यर्थः। सर्वदेवस्तुत्यत्वेन निरतिशयसार्वज्ञ्येन च तवैव सर्वोत्कृष्टत्वादित्यभिप्रायः। स्तुतिफलं दर्शयन् स्वस्य विनयातिशयं दर्शयितुमाह। अथ स्वं त्वां अतिपरिणामावधि अतिक्रान्तो बुद्धिपरिपाकावधिः सीमा यत्र तादृशं यथा स्यात्तथा स्वशक्तिमतिक्रम्यापि गृणन्स्तुवन् सर्वोऽपि जनः अवाच्य आभिमुख्येन वाच्यः। संभाषणीयस्त्वयेत्यर्थः। यस्मादेवं सर्वथैवानुगृह्यते त्वया स्तोता, अत एव ममापि स्तोत्रे

स्तुतिकर्त्रे एष परिकरो नमस्कारादिप्रबन्धः। कीदृशः। अनिरपवादः, न विद्यतेऽतिशये-नापवादो दूषणं यस्मात्स तथा। अहरिति वीप्सनीयम्। अहरहः सर्वदेत्यर्थः। यद्-विषयकस्तुतिकर्तृत्वेनान्योऽपि सर्वदा नमस्यः, किमु वक्तव्यं स सर्वदा सर्वेषां नमस्य-तरो भवतीति भगवति रत्यतिशयो व्यज्यते। एवं यस्यायोग्यापि स्तुतिः सान्निध्यफला, तस्य योग्या स्तुतिः किं वा न फलिष्यतीति ध्वनितम्। हरपक्षेऽप्येवम्। तत्र परम-श्रेष्ठेति सम्बोधनम्॥ १॥

## नारायणी

जयतः पितरा ईशौ द्वैताद्वैतस्वरूपिणौ।
संसक्ता इव गीरर्था आत्मरङ्गवुभौ शिवौ॥१॥

(हर!) हे दीनार्तिहारिन्! (ते) भवतः (महिम्नः) अष्टविधैश्वर्यान्तर्गतसिद्धि-विशेषस्य, महत्त्वस्येत्यर्थः। यथा 'अणिमा महिमा चैव लघिमा गरिमा तथा। प्राप्तिः प्राकाम्यमीशित्वं वशित्वं चाष्टसिद्धयः' इति प्रक्षिप्तामरः। महतो भाव एव महिमेत्युच्यते महत् शब्दात्—'पृथ्वादिभ्य इमनिज् वा' (अष्टा० ५।१।१२२) इत्यस्मात्सूत्रादिमनिज् प्रत्ययः। ततः 'टेः' (अष्टा० ६।४।१५५) इति टिलोपः। (परं) उत्कृष्टमन्यद्वा (पारं) नद्यादिलङ्घनाद्गन्तव्यतीरम्, यथार्थसीमानमिति यावत्। (अविदुषः) अजानतः। कस्यचित् पुरुषस्य कृता (स्तुतिः) माहात्म्यवर्णनं स्तुतिवाद इत्यर्थः। (यदि) कदाचित् (असदृशी) अननुरूपा अयोग्या वा भवेत्, तर्हि किं चित्रमिति योजनीयम्। यतः (ब्रह्मादीनामपि) ब्रह्मोपेन्द्रेन्द्रादिदेवानामपि, किमुतान्येषां (गिरः) वचनानि (त्वयि) भवतो विषये (अवसन्नाः) परिसमाप्ता, व्यर्था एव भवन्ति। यथोक्तं स्कन्दपुराणस्य माहेश्वरखण्डान्तर्गतकौमारिकाखण्डस्य च त्रयस्त्रिंशाध्याये।

'यस्यालमपि ब्रह्मा महिमानं विवर्णितुम्।'

ततः किमिति त्वयापि स्तुतेरारम्भः क्रियते? इति चेत्सर्वेषां साधिकारतां प्रतिपादयन्नाह। (अथ अतः परं (सर्वः) समस्तोऽपि जनः (स्वमतिपरिणामावधि) निजमतिपरिपाकपर्य्यन्तं, स्वबुद्धिविभवानुसारमित्यर्थः। क्रियाविशेषणमिदं (गृणन्) स्तुवन् कथयन् सन् (अवाच्यः) कदापि न निन्दनीयः, अर्थाद् निर्दोष एव भवति। तर्हि अस्मिन् (स्तोत्रे) भवदीयस्तुतिरूपकर्मणि (ममापि) पुष्पदन्ताभिधानस्य स्तोत्रनिर्मातुः श्रोतृपाठकादेरपीति लक्षणया (एष परिकरः) प्रगाढगात्रिकाबन्धः समारम्भ इति यावत् (निरपवादः) अपवादहीनो निर्दोष एवास्ति। पद्येनामुना कविः स्तोत्रारम्भे ईश्वर-महिमवर्णनप्रसङ्गेषु सर्वेषामप्ययोग्यतां निरूप्य स्वबुद्धिगोचरत्वावधिकथनमेव निर्विवादमित्यवगमयति। कारणञ्चास्याग्रिमश्लोक एव दर्शयतीति बोद्धव्यम्।

एतस्मिन् धूर्जटिस्तोत्रे आदौ महिमशब्दप्रयोगात्तद्वर्णनाधिक्याच्चायं स्तवो—'महिम्नस्तोत्र' नाम्ना व्यवह्रियते। यथा आदौ कर्पूरशब्दप्रयोगकारणादेव 'कर्पूरस्तुतिः' अपि प्रसिद्धिं गतास्ति। अस्मिन् महिम्नस्तोत्रे ऊनत्रिंशच्छ्लोकावधि 'शिखरिणी' वृत्तमेव प्रधानम् तल्लक्षणञ्चोक्तं वृत्तरत्नाकरे 'रसै रुद्रै श्छिन्ना य-म-न-स-भ-लागः शिखरिणी' इति ॥ १ ॥

## संस्कृतपद्यानुवादः

भवन्महिम्नोऽन्तमजानतस्स्यात्तवानुरूपा कथमीश ते स्तुतिः।
यतो विरिञ्चादिकदैवतानां गिरोऽवसन्ना विषये त्वदीये॥
अथ स्वबुद्धेर्विभवानुसारं वदन् न कश्चित्किल दोषमर्हति।
(परिनिन्दनीयः)
प्रारम्भ एषोऽस्तु ततोऽपवादैर्हीनस्स्तुतौ मे हर सर्वथैव॥१॥

## भाषाटीका

जाकी सत्ता लेस लही, भृकुटी हिलतहि साथ।
लखियत यह जग सत्य-सम प्रनवौं गिरिजानाथ॥ १॥

अलख अनादि अनंत जो निरगुन सगुन विशेस।
निराकार साकार सो, रहत निरंजन वेस॥ २॥

जो अद्वैतहि द्वैत ह्वं, द्वैता-द्वैत विशिष्ट (निकाम)।
रहत भुवन भरि व्यापि पुनि सबते परे घनिष्ट (विराम)॥ ३॥

विश्वरूप जो विश्वपति, अनुछन विश्व-निवास।
छिति जल पावक रवि पवन, शशि आतमा अकास॥ ४॥

लै ब्रह्माते कीट लौं, जाको बिम्ब (रूप) लखात।
सब कुछ ह्वै सब में रहत, पुनि सबते बिलगात॥ ५॥

जाको वर्णन सब करैं, जो नहि वरनै जोग।
जाहि वरनि जन धन्य बनि, मेटत निज भव रोग॥ ६॥

जाको मंगल नाम है देत परम पद जोय।
ताहि नरायन पति नमत, जो विधिहरि हर होय॥ ७॥

(हर) हे हरिजनों के दुःख हरन करने वाले! (ते) आपकी (महिम्नः) महिमा की (परंपारम्) यथार्थ सीमा के (अविदुषः) अनजानते जन की की हुई (स्तुतिः) बड़ाई (यदि) जो,

